(शुअबुल ईमान लिल बैहखी, हदीस संख्याः 3455)

बिना किसी शरई तकलीफ व रोग के रोज़ा ना छोड़ें तथा विशेष रूप से रोज़े की स्थिति में नाजायज़ व हराम कार्य व कामों के अतिरिक्त मकरूहात व मुशतबहात से भी बचते रहें।

जो लोग रोज़ा तो रखते हैं किन्तु पापों व गुनाहों से नहीं बचते तो ऐसे लोगों की इबादत अल्लाह तआला के दरबार में स्वीकार का स्तर प्राप्त नहीं करती, जैसा के सहीह बुखारी में हदीस पाक हैः-

भाषांतरः हज़रत अबु हुरैरह रज़ियल्लाहु तआला अन्हु से वर्णित है, उन्हों ने फरमायाः हज़रत रसूल उल्लाह सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम ने आदेश कियाः जो व्यक्ति (रोज़े में) झूठ बात (और बेहुदा व धृष्ठ कर्म) को नहीं छोड़ता तो अल्लाह तआला को कोई परवाह व चिन्ता नहीं के वह खाना-पीना एवं भोजन छोड़ दे।

(सहीह बुखारी, किताब उस सौम, हदीस संख्याः 1903)

*एतेकाफ की प्रतिष्ठा व उत्तमता*

रमज़ान के महीने के अंतिम 10 दिनों में एतेकाफ का प्रबन्ध करना सुन्नते-किफाया है। मसजिद में इबादत की नीयत के साथ ठहरने का नाम एतेकाफ है। एतेकाफ का हदीसों में बहुत सवाब व पुण्य आया है।

हज़रत नबी करीम सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लमने आदेश किया के एतेकाफ करने वाला पापों व गुनाहों से बाज़ रहता है, तथा नेकियों से उसे इस प्रकार सवाब व पुण्य मिलता है के जैसे इस ने सम्पूर्ण नेकियाँ कीं।

(सुनन इब्न माजह, किताब उस सियाम, हदीस संख्याः 1853)

*सदखे-फित्र की श्रेष्ठता*

इसलाम ने समाज के अवश्यकता व ज़रूरतमंद लोगों के खुशियों में शरीक करने का अनुदेश किया तथा बड़े छोटे पुरुष व महिला पर सदखे फित्र अनिवार्य व वाजिब कर दिया ताकि गरीब व दरिद्र लोगों को भी ईद की खुशियों से हिस्से मिल सके।

सरकार पाक सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम ने धनवान और फखीर की ओर से सदखे फित्र संपादन करने का आदेश दिया फिर आदेश कियाः

भाषांतरः अब रहा तुम में का धनवान व मालदार व्यक्ति! तो अल्लाह तआला इस को पवित्र कर देता है और तुम में का दरिद्र! जितना वह सदखा करे अल्लाह तआला उसे इस से अधिक प्रदान करता है।

(मुसनद इमाम अहमद, हदीस संख्याः 22553)

सदखे फित्र उस आज़ाद मुसलमान व्यक्ति पर अनिवार्य व वाजिब है जिस के पास इतना धन हो जो निसाब तक पहुँचता हो, असली अवश्यकता से अधिक और उधार से मुक्त हो।

सदखे फित्र गेहूँ के रूप में संपादन करना हो तो आधा (1/2) साअ तथा यदि जौ या खजूर या मुनख्खा एक साअ देना चाहिए।

वर्तमान वज़न के ग्रामों में इस का वज़न 1 किलो 106 ग्राम के समान होता है। सदखे फित्र गेहूँ देने की स्थिति में सावधानी के रूप में सवा किलो संपादन किया जाए।

*कर्मचारियों का बोझ कम करने कि हिदायत*

नबी करीम सल्लल्लाहु तआ़ला अलैहि वसल्लम ने इस पावन महिने में गुलामों के बोझ कम करने का उपदेश दिया। आदेश फरमायाः जो व्यक्ति

इस महिने में अपने गुलाम (दास) से बोझ कम करे अल्लाह तआअला इस कि मग़फिरत (मुक्ति) फरमाएगा तथा इस को दोज़क़ से आज़ाद फरमाएगा।

इस हदीस पाक के अनुक्रम में हर वह सदस्य आता है जिस के प्रति कोई कार्य करता है। जिस कि निगरानी में कोई ज़िम्मेदारी पूरी करता है। जो अपने मातहत लोग कि ज़िम्मेदारियों को कम करता है। अल्लाह तआ़ला से उम्मीद है के अल्लाह उसे भी पुण्य व सवाब से अनुदान करे।

अधिकारी व पदाधिकारी अपने कर्मचारियों के ज़िम्मेदारियों को कम करें। मैनेजर व संचालक अपने कार्यकर्ता का बोझ हलका करें। हर वह व्यक्ति जो दुसरों पर प्रबन्धक रूप से अधिकार रखता है। उन के लिए सुविधा संभरण करें। सरलता व आसानी कि रोह निकालें।

अंत में अल्लाह तआ़ला से दुआ़ है के हमें माह रमज़ान का बेहतर रूप पर स्वागत करने कि मार्गदर्शन बख्शे। इस के लिए सम्पूर्ण रूप से तैयारी करने कि हिदायत दान करे।

इस मुबारक महीने के हर पल व क्षण का आदर व सम्मान करने वाला बनाए। इस कि विशिष्ठ बरकतों से हमारे ज़ाहिर व बातिन को उजागर कर दें।

*ईद का सन्देश – प्रसन्नता व आनन्द*

वासत्व में खुशी व आननन्द तथा रंज व दुःख मनुष्य की भावना व तबीयत पर आने वाले हालात हैं। जैसे-जैसे तबीयत में अंतर आता है हालात भी अनेक होते हैं। जैसे ये हालात मनुष्य फितर में प्रवेश हैं अर्थात जब भी ईद का दिवस आता है ये खुशी, आनन्द व प्रसन्नता तबीयत पर उजागर होती है क्यों के ईद का दिन नेअमतों व वरदान के प्रदान का दिन होता है।

ईद का शब्द *औद* से है जिस का अर्थ लौटने के हैं, ईद को ईद इस लिए कहते हैं के ये दिन प्रत्येक वर्ष नव आनन्द व सुख लाता है तथा इस लिए भी कहते हैं के इस दिन अल्लाह तआला बन्दों को कृपा व दया से संबोधिथ करता है, तथा एक कारण ये है के बन्दा इस दिन अल्लाह तआला तथा इस के हबीब करीम सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम का पालन व आज्ञाकारी की ओर लौटने है इसी लिए इस को ईद कहा जाता है।

जो बन्दे पालन व आज्ञा, इबादत व धर्मनिष्ठ के साथ खुशी मनाते हैं वह अल्लाह तआला के महबूब हैं तथा जो घमण्ड व अवज्ञा के साथ सुख व खुशी का प्रकट करते हैं वह अल्लाह तआला के पास अप्रसन्न हैं जैसा के अल्लाह तआला का आदेश हैः-

भाषांतरः निश्चय अल्लाह तआला इतारने वालों को पसंद नहीं करता।

(सुरह अल-क़ससः 28:76)

इसलाम धर्म के साये रहमत में रहने वालों को अल्लाह तआला ने असीमित तथा कई ईदें प्रदान किए हैं, जिन में नामवर ईदें ये हैं-

(1)- ईदुल फित्र।
(2)- ईदुल अज़्हा।
(3)- ईदुल अयाद (ईदुल मलाद उन नबी सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम)।
(4)- ईदुल मोमिनीन (शुक्रवार)।

माननीय हदीसों में ईदुल फित्र के उत्तमता वर्णन हैं जिन में से एक हदीस पाक वर्णन की जा रही है जिस को इमाम तबरानी ने मुअजम कबीर में लिखा हैः-

भाषांतरः सैयदना सईद बिन अवस अन्सारी रज़ियल्लाहु तआला अन्हु अपने पिता से वर्णित करते हैं, उन्हों ने कहा के हज़रत रसूल उल्लाह सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम ने आदेश कियाः जब ईदुल-फित्र का दिन आता है तो फरिश्ते चौराहों पर खड़े हो जाते हैं तथा निदा देते हैं- अए मुसलमानों की जमात! रब करीम की ओर चलो, जो कुशलता से संबोधित करता है, फिर विशाल पुण्य व सवाब प्रदान करता है, निश्चय तुम्हें रात में इबादत करने का आदेश दिया गया तो तुम ने इबादत की एवं तुम्हें दिन में रोज़ा रखने का आदेश दिया गया तो तुम ने रोज़े रखे, तुम ने अपने रब का पालन किया, अपने इनाम प्राप्त कर लो। फिर जब लोग ईद की नमाज़ संपादन करते हैं तो एक आवाज़ देने वाला आवाज़ देता है, सुनो! निश्चच तुम्हारे पालनहार ने तुम्हें बख्श दिया, अब तुम अपने घर लौट जाओ। इस स्थिति में के तुम हिदायत वाले हो, तो ये इनाम का दिन है तथा आकाश में इस दिन को इनाम का दिन कहा जाता है।

(अल मुअजम अल कबीर लित तबरानी, हदीस संख्याः 616)

हज़रत शैख अब्दुल खादिर जीलानी हसनी हुसैनी ग़ौस-आज़म रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की ग़ुनयतुत तालिबीन में वर्णन हैः-

भाषांतरः हज़रत वहब बिन मिम्बा रहमतुल्लाहि अलैह ने फरमाया के अल्लाह तआला ने ईदुल-फित्र के दिन जन्नत पैदा किया तथा इसी दिन तूबा --- का वृक्ष लगाया तथा हज़रत जिब्रील अलैहिस सलाम को वही के लिए चुनाव किया तथा इसी दिन हज़रत मूसा अलैहिस सलाम के सम्मुख आने वाले जादूगरों को तौबा नसीब हुई।

(अल ग़ुनयतुत तालिबीन तरीख हक़, जिल्द 02, पः 18)

*सत्य ईद क्या है?*

ज़ुबदतुल मुहद्दिसीन आरिफ बिल्लाह हज़रत अबुल हसनात सैय्यद अब्दुल्लाह शाह नक्षबंदी मुजद्दिदी खादरी मुहद्दिस-देक्कन रहमतुल्लाहि अलैह आदेश करते हैः-

निश्चय ईद की खुशी व प्रसन्नता मनाना भी मसनून है, किन्तु क्या मालूम के हमारे लिए ये ईद है या चेतावनी ? लोगो! असली ईद तो इस दिन होगी जिस दिन वह जाने-जहाँ हम पर नज़र फरमाएँगे

मुहावराः हम ग़रीबों की ईदगाह, अए मित्र तेरी गली है तथा ईद की खुशी हमें तेरे चेहरे को देखने से मिलती है।

मुहावराः ईद के 100 चाँद मैं तुझ पर क़ुर्बान करता हुँ, हमारी ईद का चाँद तेरे अब्र का खम है।

ईद की खुशी व आनन्द मनाना चाहिए इस लिए के ये भी सुन्नत है।

परन्तु लोगो! ईद तो इस दिन होगी जब हम अल्लाह तआला से मिलेंगे, इस स्थिति में के हम इस से सन्तुष्ट तथा वह हम से सन्तुष्ट। हमेशा इसी कोशिश में रहना चाहिए।

ये ईद और इस की खुशी दोनों फानी हैं, अल्लाह करे के वह दिन आए जिस में दिल की इसलाह व सुधारता होकर दिल, दिल्दार का हो जाए, वह दिन सत्य ईद का है, ये ईद भी बाखी तथा इस की खुशी भी बाखी।

ईद के दिन मुक्ति व मग़फिरत होती है इस लिए वह खुशी का दिन है। हज़रत रसूल उल्लाह सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम आदेश करते हैं के बन्दे ईद के दिन अल्लाह तआला के दरबार (ईदगाह) में जाते हैं तो वहाँ से बख्शने बख्शवाने घरों को वापस होते हैं।

कुछ लोग शरीअत के विरुद्ध कार्य के अपराधी हो कर ईद की नमाज़ के लिए आते हैं। इन सब बुराईयों से दूर रह कर संबोधन के योग्य बन कर आना चाहिए।

(मवाईज़ हसना, जिल्द 01, पः 277)

हज़रत सालेह रहमतुल्लाहि अलैह प्रत्येक ईद के दिन अपने परिवार वालों को जमा करते तथा सब मिल कर रोते बैठते, लोगों ने इस बारे में पूछा के आप ऐसा क्यों करते हैं? कहने लगेः मैं गुलाम हूँ। अल्लाह तआला ने हमें नेकी करने तथा बुराई से बचने का आदेश दिया है। हमें मालूम नहीं के वह हम से पूरा हुआ या नहीं? ईद की खुशी मनाना उसे उचित है जो अल्लाह तआला के अज़ाब से अमन व शान्ति में हो।

हज़रत उमर रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ईद के दिन तन्हाई में बैठ कर इतना रोए के आप के धन्य रेश तर हो गई, लोगों ने पूछ क्या तो फरमायाः जिस को ये मालूम ना हो के इस के रोज़े स्वीकार हुएँ या नहीं वह ईद कैसे मनाए।

(मवाईज़ हसना, जिल्द 02, पः 315)

*ईद मनाने का तरीका*

मोमिन की ईद ये नहीं होती के वह इस में खेल-कूद करे तथा बुरे बातों में व्यस्त रहे बल्कि वह अल्लाह तआला की इबादत तथा सरकार पाक सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम की पालन में ईद मनाता है।

और ईद का तात्पर्य ही पालन व इबादत, खुशी व प्रसन्नता, आन्नद एवं सलामती व राहत है। बुद्धि के अनुसार इस दिन इबादत में छूट होनी चाहिए थी। इस के विरुद्ध अल्लाह तआला ने संप्रदाय व उम्मत पर एक और नमाज़ का समावेश वाजिब व अनिवार्य किया।

जिस में इस बात की शिक्षा है के बन्दे जब एक स्थान जमा हो जाएँ तो समाज में बिगाड़ पैदा होने के बजाए रब करीम की इबादत में रह कर मानव समाज को अपने संघठन से अमन व सलामती का सन्देश दें।

ईदगाह जाते समय रास्त में मध्यम आवाज़ में तकबीर कहना सुन्नत है। तकबीर इस लिए निर्धारित की गई है के मानवीय स्वभाव के अनुसार जब अधिक संख्या के जमाव होता है तो बिना कारण आवाज़ें बुलंद होती हैं तथा रास्ते से जाने वालों के लिए तकलीफ का कारण बनती हैं तथा रफ्ता-रफ्ता बात झगडे व फसाद तक पहुंच तक जाती है।

समाज व अर्थनीति वायु को बुराई से दूर करने के लिए तकबीर कहने का आदेश दिया गया। इस के अतिरिक्त ईद के दिन नमाज़ तथा तकीबरों से मोमिन बन्दें अल्लाह तआला के ज़िक्र कर के इस की बरकतों तथा रहमतों से विस्व को फैज़याब बनाते हैं क्यों के जब अब्र-करम बरस्ता है तो वह रहमत आम बन कर सब को अपने साये में लेता है।

ईद के दिन धनी व मालदार, निसाब वाले मोमिन पर सदखे फित्र (1 किलो 106 ग्राम गेहूँ या इस की राशि) संपादन करना वाजिब है ताकि ग़रीब, निर्धन व दरिद्र लोग भी ईद की खुशियों से वंचित व महरूम ना रहें।

इस के अतिरिक्त हर क्षेत्र के मुसलमान ईद की नमाज़ के बाद गरीबों व मोहताजों में घर वापस होने तक रास्ते भर अपना धन अल्लाह तआला की राह में खर्च करते हैं। ये कर्म मुसलमानों की दानशीलता व उदारता, संप्रदाय से प्रेम तथा इन पर कृपा को बढ़ाता है।

इस प्रकार ईद का आरम्भ से अंत तक मुसलमानों को प्रत्येक कर्म संसार में अमन व सलामती स्थापित करने का सन्देश देशवासियों व नागरिकों के नाम देता है।

*ईद की विशेष दुआ*

इमाम तबरानी की मुअजम औसत में ईदुल-फित्र तथा ईदुल अज़हा के अवसर पर सरकार पाक सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम की दुआ

व्याख्या है। नबी पाक सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम ने संप्रदाय व समुदाय को शिक्षा देने के लिए ये दुआ कीः-

भाषांतरः सैयदना अब्दुल्लाह बिन मसऊद रज़ियल्लाहु तआला अन्हु से वर्णित उन्होंने फरमायाः ईदैन के अवसर पर हज़रत नबी अकरम सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम ये दुआ करतेः अए अल्लाह! हम तुझ से धर्मनिष्ठ व परहेज़गार जीवन एवं श्रेष्ठतर स्थिति में कुशल खात्मे का प्रश्न करते हैं, ऐसा परिणाम माँगते हैं जो ज़लील तथा निराश करने वाला ना हो। अए अल्लाह! तू हमें अचानक हलाक ना कर, तुरंत हमारा मुआखिज़ा परीक्षा ना फरमा तथा किसी अधिकार के संपादन या वसीयत पूरी करने से पूर्व हमें उजलत में मत ड़ाल, अए अल्लाह! हम तुझ से पाकदामनी पर परहेज़गारी व हिदायत माँगते हैं तथा संसार व परलोक के अच्छे परिणाम का प्रश्न करते हैं, हम शब व संदेह एवं अंतर तेरे धर्म में रियाकारी तथा नामवरी से तेरी पनाह में आते हैं, अए दिलों को फेरने वाले! हमें मार्गदर्शन व हिदायत देने के बाद हमारे दिलों को तेढ़ा मत कर, तथा हमें अपनी ओर से रहमत प्रदान कर, निस्संदेह तू ही खूप प्रदान करने वाला है।

(अल मुअजम अल औसत लित तबरानी, हदीस संख्याः *7787*)

ये ईद के अवसर से अनुसार रखने वाली ऐसी सारांश दुआ है के इस में इन सम्पूर्ण चीज़ों की विनती है, जो प्रत्येक किसी के लिए संसार व परलोक में सफलता व भलाई, अमन व सलामती तथा एकता का माध्यम होती है।

*रमज़ान के बाद हमारा जीवन कैसा हो?*

रमज़ान में अल्लाह तआला ने जो रोज़े फर्ज़ किए हैं, इस का मुख्य हिकमत ये वर्णन की है के रोज़े की बकत से रोज़ेदार निष्ठा व तक़वे को

अपना लेता है तथा परहेज़गारी को अपना लेता है। जिस प्रकार सुरह बक़रह की 183 आयत में रोज़े के उद्देश्य वर्णन करते हुए आदेश कियाः-

भाषांतरः ताकि तुम परहेज़गार बन जाओ।

(सुरह अल बक़रहः 02:183)

हर इमान वाले कि यह इच्छा होती है के इस का रब व मालिक (स्वामी) इस से राज़ी व सन्तुष्ट हो जाए। अल्लाह तआला इसे अपनी खुशनूदगी व प्रसन्नता से संबोधित व अनुदान करे।

हबीब करीम सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम से मुहब्बत तथा आप के दरबार से नाता बन्दे मोमिन के जीवन का महत्वपूर्ण व प्रमुख उद्देश्य हुआ करता है। अर्थात वह अपनी उद्देश्य मंज़िल (नियति) तक पहुंचने के लिए पालन व आवेदन कि राह को अपनाता है।

शरीअत के निर्धारित अहकाम पर कार्यरत हो जाता है। हमेशां नेकियों को समापन देने कि चिन्ता करता है। बुराईयों से सीमित (नियंत्रति रहना) रहने कि कोशिश करता है तथा तक़वा व तहारत का जीवन गुज़ारता है।

अल्लाह तआला इसी बात से सन्तुष्ट व राज़ी होता है के इस के बन्दे सत्य कि राह पर रहें। अल्लाह तआला कि तथा इस के हबीब पाक सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम कि आज्ञापालन किया करें तथा धर्मनिष्ठ व धर्मपरायण व परहेज़गार बन जाएं।

रमज़ान मुबारक में अल्लाह तआला ने जो रोज़े फर्ज़ फरमाए हैं, हस की महत्वपूर्ण हिकमत (विवेक) यह वर्णन फरमाई के रोज़े कि बरकत से रोज़ेदार धर्मनिष्ठ को अपना लेता है तथा परहेज़गारी व धर्मपरायण को अपना लेता है।

जिस प्रकार सुरह बखरह कि 183 आयत मुबारक में रोज़े कि प्रशंसा व प्रतिभा वर्णन करते हुए आदेश फरमायाः- भाषांतरः- ताकि तुम परहेज़गार बन जाओ।

(सुरह बखरहः 02:183)

स्पष्ट रहे के तक़वा तथा परहेज़गारी (धर्मनिष्ठ व धर्मपरायण) कि या स्थिति केवल प्रिय रमज़ान तक ही सीमित नहीं होनी चाहिए। वर्णन अल्लाह तआला के आदेश में जो उद्देश्य व लक्ष्य वर्णन किया गया इ से यही रोशनी मिलती है के रोज़ेदार का सम्पूर्ण जीवन तक़वा व परहेज़गारी (धर्मनिष्ठ व धर्मपरायण) दर्पण व आईनेदार हो।

माह रमज़ान में की जाने वाली इबादतें तथा उपासना अतीत (भूतकाल) कि यादगार बन कर ना रह जाएं बल्कि आने वाले जीवन में भी इन्हीं --- को अपनाया जाए। क्यों के तक़वा का तात्पर्य यही है के हमेशां अल्लाह कि रज़ा के हासिल करने कि चन्ता हो। बन्दे से कोई ऐसा कर्म समापन ना हो जो अल्लाह कि नाराज़गी का कारण हो।

धर्मनिष्ठ व तक़वा के अनेक अर्थ वर्णन किए गए हैं। अल्लामा सैयद महमूद आलूसी रहमतुल्लाहि अलैह लिखते हैं-

भाषांतरः- परहेज़ागरी यह है के अल्लाह तआला ने जिस चीज़ से मना फरमाया इस में तुझ व्यस्त ना पाय तथा जिस का आदेश फरमाया वहाँ अज्ञात व ग़ाफिल ना पाय।

(रुह उल अल मआनी, सुरह अल बखरहः 02)

*क्या रमज़ान के बाद रहमत व बरकत का सिलसिला समाप्त हो गया?*

मालूम हुआ के मोमिन के हर कर्म से तक़्वा व धर्मनिष्ठा का संबंध है। रमज़ान मुबारक हो या अन्य महिने, वह ऐसे ही कर्म को समाविष्ट करें जिस में अल्लाह तआ़ला कि प्रसन्नता हो तथा इस कर्म को हरगिज़ ना अपनाए जो अल्लाह कि मरज़ी के विरुद्ध हो।

पावन रमज़ान का सम्पूर्ण महीना हम नेकियों से अपना दामन भरते रहे। इस मुबारक महीने कि बरकतें तथा वरदान हमारे भाग्य में आती रहें। सारा महीना अल्लाह कि रहमत कि चादर हम पर तनी रहें। प्रश्न यह है के कया बरकतों का यह सिलसिला माह रमज़ान के बाद समाप्त हो जाएगा।

रहमतों कि जो चादर हम पर छायामात्र थी, कया माह रमज़ान गुज़र जाने के बाद खींच ली जाएगी? हरगिज़ नहीं! आवश्यकता इसी बात कि है के हम अपने भीतर महत्वपूर्म स्वभाव पैदा करें। अपने दामन को इस योग्य बनाएं के में हम संसार व आखिरत कि बरकतें समा सकें।

हम अपने भीतर इतनी --- पैदा करें रहमत के साये के नीचे ठहरने के अधिकारी बनें। ऐसा ना हो के केवल माह रमज़ान में नमाज़ी, क़ुरान कि तिलावत (अनुवाचन) करने वाले,, सदखे व क़ैरात में पहल करने वाले, रातों में इ़बादत करने वाले रहें तथा पावन रमज़ान के बाद --- का प्रदर्शित करने वाले, पापों पर तौबा --- करने वाले तथा शैतान के नक़्शे खदम पर चलने लगें। जिस के परिणाम में अल्लाह तआ़ला का क्रोध व ग़ज़ब व जलाल का शिकार हो जाएं। अल्लाह अपनी पनाह में रखे।

माह रमज़ान में हमें क़ैर व भलाई इस लिए दान की गई थी के हम ने परहेज़गारी अपनाई थी। सम्पूर्ण मास तक़्वा व तहारत (धर्मनिष्ठ) के

पाबंद रहे तथा इस के गुज़र जाने के बाद यदि हम तक़वा तथा परहेज़गारी पर अटल व इस्तेखामत के साथ जम रहें तो अवश्य हमारा जीवन खुशगवार रहेगा।

यदि रमज़ान के प्रकार अन्य महिनों में हमारे विश्वास व कर्म से संबंधित स्थायी आचरण पाई गई तो निस्संदेह हम क़ैर व बरकत से --- रहेंगे। तथा अवश्य खुदाए तअ़ाला रहीम कि करम से संबोधित करेगा हमें अपनी आगोश में ले लेंगे। जैसा के अल्लाह तअ़ाला का वादा है, सुरह अ़ाराफ में आदेश हो रहा हैः-

भाषांतरः- तथा मेरी रहमत व दयालुता हर चीज़ को आच्छादित है। तो मैं इसे अवश्य इन के अधिकार में लिख दुँगा जो परहेज़गारी (धर्मनिष्ठ) अपनाएगा।

(सुरह अल अ़ाराफः 07:156)

अल्लाह तअ़ाला के इस आदेश से उजागर हो रहा है के जब तक हम में तक़वा व तहारत है, हम विशेष रहमतों के साये में रहेंगा तथा जब तक हम में परहेज़गारी पाई जाए। चैन व विश्राम का जीवन उपलब्ध रहेगा।

*हज़रत सईद बिन – रज़ियल्लाहु तआला अन्हु कि इस्तेखामत---*

धर्म के पूर्वजों के जीवन से रोशनी प्राप्त करें के इन तक़वा किस कमाल को पहंचा हुआ था। धर्म पर इन कि इस्तेखामत (अटल व स्थिर) कैसी थी, हज़रत सईद बिन मुस्सैब रज़ियल्लाहु तआला अन्हु एक विशाल व प्रधान ताबई़ गुज़रे हैं।

जिन्हें सैयुद ताबईन के लखब (शीर्षक व उपाधि) से दुनिया याद करती है। उन के हालात वर्णन करते हुए इमाम अबु नईम अस्फहानी ने हुलयतुल ऑलिया में वर्णन किया हैः-

भाषांतरः- हज़रत अबदुल मुनईम --- बिन इद्रीस अपने पिता से वर्णित करते हैं, इन्हों ने फरमायाः हज़रत सईद बिन मुसैयब रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने 50 वर्ष तक इशां के वुज़ू से नमाज़ फज्र अदा फरमाई तथा हज़रत सईद बिन मुसैयब रज़ियल्लाहु तआला अन्हु का वर्णन है के इन्हों ने फरमायाः 50 वर्ष से कभी मेरी तकबीर ऊला (प्रथम तकबीर) नहीं छूटी तथा ना मैं ने नमाज़ के अवसर पर 50 वर्ष से किसी पुरुष कि गुद्दी --- देखी है। (यथा हमेशा प्रथम सफ ही में तकबीर ऊला के साथ नमाज़ पढने का सौभाग्य व सुख प्राप्त रहा)।

(हुलयतुल ऑलिया व तबखात अल सुफिया, तबखतुल अहले महीना, सईद बिन अल मुसैयब, पः 186-187)

यहाँ उदाहरण के रूप में हज़रत सईद बिन मुसैयब रज़ियल्लाहु तआला अन्हु कि घटना वर्णन की गई। वरना हमारे सम्पूर्ण --- किराम तथा प्रिय सालेहीन के जीवन इस प्रकार कि पालन व --- के घटना व --- से --- हैं। जिन से हमें अपने जीवन को पवित्रता व शुद्धता बनाने का अभ्यास व पाठ मिलता है।

ग़ौर व सकेंद्रित फरमाएं के हज़रत सईद बिन मुसैयब रज़ियल्लाहु तआला अन्हु कि इस्तेखामत कि क्या स्थिति है। खुद आप उपर्युक्त फरमा रहे हैं के 50 वर्ष का लम्बा काल गुज़र चुका परन्तु मैं ने की पहली सफ के अलावा जमात के साथ नमाज़ संपादन ना की।

जिस के बिना मैं ने कभी अलगी सफ वालों कि गुद्दी नहीं देखी। 50 वर्ष में पीढी बदल जाती है। सरकार व राज्य बदल जाती है। यूवक बूढापे को पहुंच जाता है। परन्तु 50 वर्ष के लम्बी काल में आप के इस्तेखामत का पाये में अंश बराबर अंतर ना आया।

इस प्रकार लम्बे काल में बाजमात नमाज़ के संपादन, प्रथम तकबीर का व्यवस्था, प्रथम सफ में शिरकत निस्संदेह असामान्य रूप से इस्तेखामत कि आईनेदार हैं। रमज़ान के बाद जीवन को बेहतर व श्रेष्टतर बनाने वालों के लिए तथा परहेज़गारी पर अटल रहने वालों के लिए एक उत्तम व सर्वश्रेष्ठ आदर्श व उदाहरण है।

*रमज़ान का महिना समाप्त हुआ, अल्लाह का फैज़ान नहीं!*

याद रखें के हम ने रमज़ान के महिने को तो विदा किया है परन्तु इस के फैज़ान को विदा नहीं किया। क़ुरान कि तिलावत को विदा नहीं किया। अच्छे कर्म को विदा नहीं किया, जिस प्रकार हम रमज़ान मुबारक में अच्छे कर्म संपादन करते थे, इस सिलसिले को रमज़ान के बाद भी जारी रखें।

इस महिने में हमारा हर कदम (कार्यवाही) नेकी तथा भलाई कि ओर उठा करता था, धीरज व सहनशीलता (सब्र व धेर्य) व धन्यवाद व शुक्र हमारा पेशा बन चुका था। यह रफतार व चरित्र रमज़ान के महिने के बाद भी बाखी रहे।

रमज़ान के महिने में हमारा हर कर्म पावन शरीअत कि रोशनी में हुआ करता था। रमज़ान मुबारक के गुज़रने के बाद इस पालन में ग़फलत व अज्ञानता ना होने पाय। इमान वालों का यह आदर्श व वर्ग के वह अल्लाह के अहकाम से --- करें।

रमज़ान के रोज़ेदारों का यह तरीक़ा नहीं के वह इस महिने के गुज़र जाने के बाद इरशाद नबवी से दूरी प्राप्त करें। क्यों के शरीअ़त तो इ़मानवालों पर हर परिस्थिति में अनिवार्य है।

*धर्म पर निष्ठा रहने वाले लोक परलोक में धन्य*

रमज़ान मुबारक हो या अन्य महिने, हर परिस्थिति में शरीअ़त पर दृढ़ता अवश्य है तथा धर्म पर दृढ़ता व निष्ठा ही सफलता है। अल्लाह तआ़ला ने अपने कलाम मजीद में इन बन्दों को सराहा है जो अपने विश्वास व कर्म में अटल व स्थिर रहते हैं। जैसा के निम्नलिखित आयत मुबारक में आदेश हैः-

भाषांतरः- जिन लोगों ने कहा कि "हमारा रब अल्लाह है।" फिर इस पर दृढ़तापूर्वक जमे रहे, उनपर फ़रिश्ते उतरते है कि "न डरो तथा न शोकाकुल" हो, तथा उस जन्नत की शुभ सूचना लो जिसका तुमसे वादा किया गया है।

(सुरह हा. मीम. सजदा 41:30)

एक मोमिन बन्दे में अपने विश्वास व कर्म पर निष्ठा जीवन भर तक रहनी चाहिए। मरते दम तक वह इसलाम के अहकाम पर दृढ़ता पूर्वक रहे तथा अपने अच्छे कर्म पर पाबंदी करें। तभी वह दुनिया व आखिरत (लोक परलोक) में अनुमन्त्रित व भाग्य का अधिकारी होगा। अल्लाह तआ़ला फरमाता हैः-

भाषांतरः- ऐ ईमानवालो! अल्लाह का डर रखो, जैसा की उसका डर रखने का हक़ है। तथा तुम्हारी मृत्यु बस इस दशा में आए कि तुम मुस्लिम (आज्ञाकारी) हो।

(सुरह आले इ़मरान 03:102)

जो लोग अल्लाह तआ़ला का आज्ञापालन में व्यस्त रहते हैं। दिन रात इस कि नाफर्मानी व आज्ञालंघन से अवरोध करते हैं। रात दिन इस कि इ़बादत व बन्दगी किया करते हैं। इसी कि हम्द व सना (प्रशंसा व गुणगान) तथा याद में अपने --- गुज़ारा करते हैं।

अल्लाह तआ़ला कि सन्तुष्टी व प्रसन्नता के लिए रात भर इ़बादत करते हैं। तथा --- व्यापार व कारोबार इन्हें अल्लाह के ज़िक्र से नहीं रोकते। ऐसे बन्दों को क़यामत के दिन सम्माननीय स्थान दिया जाएगा। जिस दिन हर व्यक्ति अल्लाह कि बारगाह में खौफ व भय, बेचैनी व चिन्ती के साथ उपस्थित होगा। उस दिन इन्हें अमन व शान्ति, राहत व रहमत से संबोधित कर उन कि शान प्रकट की जाएगी।

मुसतदरक अ़ला सहिहैन में हदीस पाक हैः-

भाषांतरः- ऐ इमानवालो अल्लाह से डरो जिस प्रकार इस से डरने का हक़ है तथा इसलाम कि स्थिति पर ही संसार से विदा हो जाओ। सैयदना उ़खबा बिन अ़ामिर जहनी रज़ियल्लाहु तआला अन्हु वर्णित है, उन्हों ने फरमायाः हम हज़रत रसूल अल्लाह सल्लल्लाहु तआ़ला अलैहि वसल्लम के साथ एक यात्रा में थे तो हम बारी-बारी से ऊँटों को चराने कि ज़िम्मेदारी लेते थे. जब मेरी बारी आई तो मैं ने अपने ऊँटों को चर ने के लिए बेजा। फिर वापस हो कर हज़रत रसूल अल्लाह सल्लल्लाहु तआ़ला अलैहि वसल्लम कि पावन सेवा में उपस्थित हुआ। जबके आप (सल्लल्लाहु तआ़ला अलैहि वसल्लम) सहाबा किराम के बीच खुत्बा आदेश फरमा रहे थे। तो मैं ने आप (सल्लल्लाहु तआ़ला अलैहि वसल्लम) को यह आदेश फरमाते हुए सुनाः लोगों को एक ऐसे मैदान में जमा किया जाएगा के नेत्र उन को पालेगी। दाई़ उन को अपनी आवाज़ सुनाएगा। एक सूचना देने वाला सूचना देगाः- अवश्य सम्पूर्ण झुण्ड जान लेगा के आज बढाई किस के लिए है। यह सूचना 3 बार होगी। फिर

सूचना देने वाला कहेगाः वह लोग कहां हैं जिन को पहलू --- से अलग हो जाया करते थे? फिर कहेगाः-

वह लोग कहाँ हैं जिन्हें अल्लाह के ज़िक्र से, नमाज़ संपादन करने तथा ज़कात समापन करने से ना व्यापार अज्ञात करती थी तथा ना लेन-देन, वह इस दिन से डरते थे जिस में दिल तथा निगाहें – होंगी। फिर सूचना देने वाला सूचना देगाः अवश्य सम्पूर्ण लोग जान लेंगे के आज बढाईकिस के लिए है। फिर कहेगाः खूब हम्द (प्रशंसा व गुणगान) करने वाले कहाँ है जो अपने रब कि हम्द व सना (प्रशंसा व गुणगान) सुना करते थे। यह सहीह हदीस है।

(अल मुसतदरक अ़ला सहिहैन, तफसीर सुरह अल नूर, हदीस संख्याः 3467)

निष्ठा व दृढ़ता के बारे में अल्लामा इ़समाईल हख्खी रहमतुल्लाहि अलैह ने रूह उल बयान में लिखा हैः-

भाषांतरः- शेक़ अबु तालिब रहमतुल्लाहि अलैह ने फरमाया कामकाज को पाबंदी संपादन देना इ़मान वालों के शिष्टाचार से है तथा इ़बादत गुज़ारों का तरीक़ा है अधिक यह इ़मान में अधिकता का कारण तथा --- के लक्षण है।

(तफसीर रूह अल बयान, सुरह आले इ़मरान -112)

*धर्म पर निष्ठा कि बरकत*

नेक कर्म पर स्थिर व अटल, क़ैर व भलाई को परिणाम देने पर दृढ़ा के कारण से मानव का स्थान व प्रतिष्ठा बुलंद होता है। कठिनाईयां दूर हो जाती हैं। जैसा के – नज़हतुल मंजालिस में बनी इसराईल कि एक हमेशां स्थायी, धर्म पर अटल रहना तथा इ़बादत गुज़ार महिला कि घटना वर्णन हैः-

भाषांतरः- बनी इसराईल में एक धर्मनिष्ठ महिला नमाज़ को समय कि पाबंदी के साथ संपादन करती थी। इस महिला का पति ग़ैर मुसलिम था (पूर्व शरीअ़त में ग़ैर मुसलिम से विवाह करना मना नहीं था)। जो उसे नमाज़ से रोकता था तथा वह महिला इस कि बात नहीं मानती थी। पति ने इस महिला के पास कुछ धन अमानत रखाई। फिर खुद उसे चोरी किया तथा उसे समुद्र में डाल दिया।

उस धन को एक मछली ने निंगला तो एक शिकारी ने उस मछली का शिकार किया तथा उसे नेक व भली महिला के पति को बेच दिया। महिला ने मछली ली ताकि उसे उपयोग करे तो इस के पेट में वह थैली पाई, जिस में अमानत का धन रखा हुआ था। फिर इस ने थैली को उस के स्थान रख दिया तथा पती ने उस से वह अमानत इच्छा की तो महिला ने अमानत को यह सुरक्षा से वापिस कर दिया। पती ने अमानत कि वापसी पर आश्चर्य किया। महिला ने --- जलाया ताकि उस पर रोटी पकाए तो ग़ैर मुसलिम पती ने महिला को --- में फैंक डाला, महिला ने कहाः ऐ वह तन्हा ज़ात जिस का कोई शरीक नहीं! मैं आग कि ताब नहीं ला सकती, तो अल्लाह तआ़ला के आदेश से इसी समय आग बुझ गई।

(नज़हतुल मंजालिस जिल्द 1, पः 105)

*माह रमज़ान में कि गई शिक्षा का उद्देश्य*

रमज़ान के महिने में विशेष रूप से हमारी रूहानी शिक्षा की गई थी। रोज़े कि स्थिति में हम ने यह बात हमेशां लिहाज़ रखी के अल्लाह तआ़ला हमें देख रहा है। यही कारण था के रोज़ेदार बंद कमरे में भी भूक से बेचान, प्यास से बेताब होने के बावजूद कभी कुछ खा-पी लेने कि प्रयत्न व कशिश नहीं किया क्यों के इस को विश्वास है के कोई देखे या ना देखे, मेरा रब मुझ से बेखबर नहीं है। मेरा पालनहार तो मुझे देख

रहा है। क्यों कि इसे प्रथम ही से सावधान किया गया था। अल्लाह तआ़ला का आदेश हैः-

भाषांतरः- क्या वह नहीं जानता के अल्लाह तआ़ला देख रहा है।

(सुरह अल अलक़ 96:14)

इस शिक्षा का लक्ष्य यही है के रमज़ान के बाद भी हर समय मानव यही कैफियत अपने भीतर बाखी रखे तथा हमेशां इस को पेश नज़र रखे के मालिक व मौला मुझे देख रहा है। मेरी चरित्र व व्यवहार, देखना-सुन्ना तथा चाल-चलन पर नज़र रखा हुआ है। यह कैफियत बाखी रहे तथा यह बात बुद्धिम में रखनी चाहिए के खदम कभी नाजाइज़ स्थान कि ओर नहीं पढेंगे।

इस कि ज़बान कभी अपशब्द व दुर्वचन में व्यस्त नहीं होगी, हाथ कभी शरीअ़त के विरुद्ध कर्म का समापन नहीं करेंगे तथा आँखें कभी धृष्ट छवि तथा ग़ैर महरम कि ओर नहीं उठेंगी।

*रमज़ान कि शिक्षा फिक्र व कर्म कि सुरक्षा का माध्यम*

पावन रमज़ान कि इस विशाल रूहानी शिक्षा के बाद कल क़यामत के दिन कोई व्यक्ति तकलीफ नहीं कर सकेगा के नफ्स व शैतान के छल व कपट में आकर हम पाप कर बैठे हैं। क्यों के एक माह कि शिक्षा में शैतान को क़ैद कर दिया गया तथा रोज़ों के द्वारा नफ्स कि इसलाह व सुधराव की गई।

क़ुरान करीम कि तिलावत तथा तरावीह के द्वारा रूहानी शक्ति में अधिकता कर दिया गया। जिस प्रकार देश कि सुरक्षा के लिए सेना तैयार कर के सीमांत (सरहद) पर कढा किया जाता है ताकि विरोधी देश में प्रवेश ना हो।

इसी प्रकार का इ़मान का देश जो नेक व भले कर्म के द्वारा आबाद है इस कि सुरक्षा के लिए मानव को रूहानी शिक्षा की गई तथा इसे --- कर दिया गया के कहीं शैतान इस के इ़मान व विश्वास (अखीदे) तथा नेक कर्म को बरबाद व विनाश ना कर सके।

रमज़ान के बाद भी हमें नेक कर्म करते हुए तक़वा तहारत वाला जीवन बसर करना अनिवार्य है तथा प्रिय शरीअ़त के हर आदेश पर अभिनय करना अवश्य है। क्यों के हज़रत नबी करीम सल्लल्लाहु तआ़ला अलैहि वसल्लम जो अ़मल फरमाते हमेशां इस पर हमेशां करते थे तथा इस कर्म को छोडना नहीं फरमाते। आप का कर्म किसी ज़माना या काल पर घेरा हुआ नहीं होता। जैसा के सहीह बुखारी व सहीह मुसलिम शरीफ आदि में हदीस पाक हैः-

भाषांतरः- हज़रत अ़लखमा रज़ियल्लाहु तआला अन्हा से वर्णित है, इन्हों ने फरमायाः मैं ने उम्मुल मोमिनीन हज़रत आयशा सिद्दिखा रज़ियल्लाहु तआला अन्हा से पूछा करते हुए निवेदन कियाः ऐ उम्मुल मोमिनीन! हज़रत रसूल अल्लाह सल्लल्लाहु तआ़ला अलैहि वसल्लम का मुबारक अ़मल कैसा हुआ करता, कया आप (सल्लल्ल्लाहु तआ़ला अलैहि वसल्लम) (अ़मल व कर्म के लिए) कुछ दिन विशेष फरमाया करते थे? हज़रत उ़म्मुल मोमिनीन ने फरमायाः नहीं! आप (सल्लल्लाहु तआ़ला अलैहि वसल्लम) अ़मल मुबारक हमेशा हुआ करता, तुम में कौन इस प्रकार अ़मल कर सकता है? जिस प्रकार हज़रत रसूल अल्लाह सल्लल्लाहु तआ़ला अलैहि वसल्लम ने किया हो।

(सहीह मुसलिम, हदीस संख्याः 1865, सहीह बुखारी हदीस संख्याः 1981)

मुसलमान कि प्रतिष्ठा के रूप हमारी ज़िम्मेदारी है के हम अल्लाह तआ़ला तथा इस के रसूल करीम सल्लल्लाहु तआ़ला अलैहि वसल्लम के अहकाम पर अ़मल पैरा हैं। पाँच समय कि नमाज़ जमात के साथ पढने का प्रबंध करें।

क़ुरान करीम कि तिलावत करें, माता-पिता कि सेवा करें। ग़रीबों व दरिद्र का ख्याल रखें। निर्धन व रहित लोग कि मदद करें। अल्लाह के अधिकार व इ़बाद के अधिकार का समापन में सुस्ती व आलस्य ना करें।

अल्लाह कि बारगाह में दुआ़ करें के अल्लाह तआ़ला रमज़ान के महिने कि तरह साल भर हमें अपनी रहमतों व दयालुता के साये में इ़बादत व बन्दगी में व्यस्त रखे। आज्ञापालन कि मार्गदर्शन दान फरमाएं। पापों के अभियुक्त, शैतान के छल व कपट से बचाए। अपने हबीब पाक अलैहिस सलाम के संरक्षण में हमें अवज्ञा से दूर रखे।

नेक व भले कर्म करने कि मार्गदर्शन प्रदान फरमाए तथा हर शर से सावधान व सुरक्षित रखे।

आमीन